# लावनीब्रह्मज्ञान

لاونی برم گیان بنارسی داس




मतबअ ज्वालाप्रकाश में लाला ज्वाला प्रसाद के प्रबंध से छापीगई॥

श्रीगणेशायनमः ॥

# अथलावनीबाल्मीककीप्रारम्भः

चाहे जपो तुम राम राम चाहे भजलो तुम राम ॥ उल्टा सीधा राम नाम हर विधी से आना कामजी ॥ त्रेतायुग में एक पुरुष करता पाव ट भारी ॥ कितनो ही को मारा उस ने पाप किये भारीजी ॥ हत्या करके उसकी सूरत होगई हत्यारी ॥ बहुत किये अपराध बोझ से पृथ्वी तक हारीजी धर्म राज भी जी में डरै ॥ यह पातक कोई कहां धरै ॥ अब यह पापी कैसे तरे ॥ दोहा ॥ कभी न सुमिरा राम को ना दया करी नादान ॥ कितनो ही का धरा मारी कितनो की की जान ॥ कौन पुन्य से होगा इसका बाल्मीक सा नाम ॥ उलटा सीधा राम राम हर विधी से आता कामजी ॥ १ ॥ एक समय नारद मुनिने किया इधर फेरा ॥ वाल्मीक ने आ कर नारद मुनी को घेराजी ॥ नारद मुनिने कहा बचन । सुनले तू यह मेरा ॥ क्यों मुझको मारे है मैंने किया है क्या तेराजी ॥ जदै पापी बोला ललकार ॥ मेरा तो है यही कार ॥ कितनों हीको डाला मार ॥ दोहा ॥ नहीं मेरी कोई बनि है नहिं करता मैं खेती ॥ कुटुंब अपना पालता हूं लूट मार सेती ॥ क्या जाने कितनो से मैंने किया यही सग्राम ॥ उलटा सीधा राम नाम हर बिधीसे आता कामजी ॥ २ ॥ बाल्मीक को फि र नारदजी मुनिने यह समझाया ॥ तैने धन लूटा सो तेरे कुटुंब ने खायाजी ॥ दौलत का हिस्सा तेरे सब घरभर ने पाया ॥ पाप जो तेरे किया उसे नहीं किसी ने बटवायाजी ॥ दारा सुत भगनी माई ॥ सब

से तुम कहो यह नाई ।। पाप मेरा लो बटवाई ।। दोहा ।। जो चो-
रे पाप को लेवे सब बटवाय नौ तू गुरु को मारियो अपने गु-
ह से आय ।। इतना सुनके बाल्मीक उठ धाया अपने धाम ।। उल
टा सीधा रामनाम हर बिधी से आता काम जी ।। ३ ।। चलते चल
ने बाल्मीक पहुंचा अपने डेरे जी ।। भाई बंधु और लोग वहां के
सब उसने टेरे जी ।। सुन सुन के सब उठ धाये औ बैठे चौफेरे ।। बा
ल्मीकने कहा बचन यह सुनलो सब मेरे ।। जो जो धन मैं हर ला-
या सो सो सब तुमने खाया ।। पाप मेरा नहीं बटवाया ।। दो० ।। अब
मेरे पाप को सब कोई बटवावो ।। मैं लाऊं धन लूटके तुम घर बैठे
खावो ।। जितनी दौलत हरूंगा मैं सब तुमही को दूंगा दाम ।। उल
टा सीधा राम नाम हर बिधी से आता काम जी ।। ४ ।। बाल्मीक का
सुन बचन सब बोले नर नारी ।। क्या जाने है हम तेने है कितनो
की जान भारी ।। इस पाप से काम नहीं है तुमही पाप धारी ।। पा
प किये से अंत समय में होनी है ख्वारी जी ।। बाल्मीक हो कर ला-
चार ।। छोड़ दिया अपना घर बार ।। मन में करता सोच बिचार ।। दो०
भाई बिरादर त्याग के अब चले गुरु के पास ।। वो चाहें तो पाप का
एक पल में कर देय नाश ।। अब घर से कुछ काम नहीं बस गया मैं
इस ग्राम ।। उलटा सीधा राम नाम हर बिधी से आता काम जी ५
नारायण ने करी कृपा जब हुआ उसको बैराग ।। जितने खो
टे कर्म थे उनको छिन में दीना त्याग ।। नारद मुनि के पास आ
या और लागे उसके भाग ।। दिया सीस उनके चरणों में किया
बहुत अनुराग ।। कहा गुरुजी सुनो बचन आज मिले तुम्हा
रे दर्शन ।। अब मेरा होवेगा तरन ।। दोहा ।। ० ।। ० ।।
भाई बिरादर कुटुंब के कोई नहीं बांटे पाप ।। तुम अपनी
कृपा करो काटो मेरे संताप ।। तुमही गुरु मैं कू चेला सिरकु

किया परनाम ॥ उलटा सीधा राम नाम हर विधी से आता का
मजी ॥ ६ ॥ फिर नारद मुनिने देखा अब हुवा इसे कुछ ज्ञान
॥ राम नाम रटने से होवेगा इस का कल्यान जी ॥ वोही मंत्र
उपदेश दिया और बताया उसको ध्यान ॥ इसी नाम से पाप
तेरे होवेंगे पुन्य समान जी ॥ अब तेरा होगया भला ॥ कि
सीका मत काटियेगला ॥ पाप तुम्हारे सब दिये जला ॥ ६ ॥
दो० ॥ बालमीकने राम का मन में जाप करा ॥ राम नाम के र
नाम में निकला मरा मरा ॥ बड़े सोच में घट आया पग छिये
गुरु के धाम ॥ उलटा सीधा राम नाम हर विधी से काम जी
॥ ७ ॥ बाल्मीक ने कहा गुरु जी राम नाम गया खोय ॥ मैं क
हता हूं राम राम तो मरा मरा मुख होय जी ॥ कहा नारद मु
निने कहा जपे है यही नाम सब कोय ॥ मरा मरा कहने से
राम जी सब दुख डाले धोय जी ॥ बाल्मीक निश्चय करके ॥
बैठ गया आसन भरके ॥ उलटा नाम हृदय धरके ॥ ० ॥ ० ॥

॥ दोहा ॥

नारद मुनि तो चल दिये वो बैठा ध्यान लगाय
मरा मरा रटने लगा गई भूख प्यास बिसराय

बरषा ऋतु जाड़ा झेला गरमी में सही अति घाम ॥ उलटा
सीधा राम नाम हर विधी से आता काम जी ॥ ८ ॥ शरीर की
सुध नहीं रही और तन पे जमगई घास ॥ और आस सब
छोड़ लगाई मरा मरा की आस जी ॥ जब तो राम ने करी
क्षमा आप हुंचे उसके पास ॥ बाल्मीक के घट में अपना किया
राम ने बास ॥ ब्रह्म ज्ञान दे दिया उसे ॥ अपनी आत्मा किये उसे
दो० ॥ जब तो ताली खुल गई भये बाल्मीक चैतन्य ॥ कंचन सा
तन बन गया पाये निर्गुण दर्शन ॥ बाल्मीक के घट में राम ने किया

आप विश्राम ॥ उलटा सीधा राम नाम हर बिधी से आता कामजी ॥ ९ ॥ मरा मरा कहने से होगये बालमीक ज्ञानी ॥ रामायण की कही काया होगई सिद्ध बानी ॥ दस हजार बरसों की बात आगे सब पहचानी ॥ भूत भविष्यत बर्तमान यह तीनों राह जानी ॥ उलटा नाम जपा भाई ॥ तिसारयह पदवी पाई ॥ बालमीक की कविताई ॥ दो० बिष्नु सहस्त्र नाम में श्री राम नाम है सार ॥ जो कोई सुमिरे राम को होता उनका उद्धारा ॥ सकल कामना मिले उसे जो जपै नाम निष्काम ॥ उलटा सीधा राम नाम हर बिधी से कामजी ॥ १० ॥ मरा मरा कहने से है ऐसे पापी तरते ॥ राम राम जो रटे हैं वो क्या जाने क्या जाने क्या करते जी ॥ राम नाम ने समुद्र में अब तक पहाड़ तरते ॥ वोह भी होजाय राम राम को जो हिरदे में धरते जी ॥ राम नाम की सब माया ॥ पार किसी ने नहिं पाया ॥ यही नाम चहूं दिशा छाया ॥ दो० ॥ जो कोई ऐसे छन्द को गावै सुनै दे कान ॥ भुक्ति मुक्ति पावै नहीं और हो उसको कल्यान ॥ कहै देवी सिंह बनारसी है राम नाम सरनाम ॥ उलटा सीधा राम नाम हर विधी से आता कामजी ॥ ११ ॥ जो कहता हम करते वोह दुख भरता है ॥ जो करता जगके कार वोही करता है ॥ जो कहता हमने वेद पढ़े हैं चारी ॥ उस को कहते हरि इस्की मति है मारी ॥ कोई कहता हम क्षत्री हैं हम ब्रह्मचारी ॥ सब अहंकार में फसे हुए नर नारी ॥ हम जो बुद्धी को तजें करें लाचारी ॥ उसको तजे करे लाचारी ॥ उसको मिलते एक पल भर में गिरधारी ॥ जो निष्फल पूजा करें वोही तरता है ॥ जो करता जगके कार वही करता है ॥ १ ॥ जो कहता हम ते। नित्य दान

करते हैं ।। इसका पन मेश्वर नहीं मान करते हैं जो देके
बस्तु मन में गुमान् करते हैं ।। वो स्वर्ग छोड़ फिर नर्क पान
करते हैं ।। जो अहंकार तज हरिका ध्यान करते हैं ।।
जो करता है सो वही धरता है ।। जो करता जगके कार वोही
करता है ।।२।। जो कहता हम हैं बड़ी कवीश्वर ज्ञानी ।।
उसको हरि कहते इसके मिथ्या वानी ।। कोई कहता हम
हैं वड़े वीर अभिमानी ।। उसको हम कहते यह तो है दहकानी
कोई है बनके बैठा राजा और कोई रानी ।। इस पृथ्वी पर है वड़े
२ अभिमानी ।। इस अहंकार से अपना दिल डरता है ।। जो-
करता जगके कार वोही करता है ।।३।। जो कहता मैने वड़ी
जग जीती है ।। वह मरता है फिर कभी नहीं जीता है ।। जिस
ने जिसने अहंकार यारों कीता है ।। वह दो दिन में दुनियां से
हो बीता है ।। अब देवी सिंह दिल फटा हुआ सीता है ।। जो क
र्म किया प्रभु के अर्पन दीता है ।। कहे बनारसी हर भक्त नहीं
मरता है ।। जो करता जगके कार करता है ।।४।। जो जबां से
कहके सखुन पलट जाते हैं ।। सरदगा बाज के अक्सर काट
जाते हैं ।। जो कहते हैं वो करते हैं पूरे नर ।। चाहे इसमें हो-
जाय कलम धड़ से सर ।। मैं कहूं किसी से कोल तू झूठा मुनकर
।। जो कहके सखुन को नहीं करें वो हैं खर ।। जो झूट बोलते हैं वो
फिरते दर दर ।। कहे सत्य बचन बलि बिक्रम राजा गये नर ।। जो
कायर हैं यो रण से हट जाते हैं ।। सरदगा बाज के अक्सर काट
जाते हैं ।।५।। जो कलाम पर अपने रहते हैं साकरा ।। तो ला क-
लाम वह रपाल का मिलता आकर ।। मत झूठ किसी से बोलय
हे नर तन पाकर ।। सब बुरा कहेंगे कहूं तुझे समझा कर ।। जो
करेदगा अपने घर बुला कर ।। लै उनको बदला साईं उनसे आ

कार॥ नहीं मिले हम्मारत तक जब दिल फट जाते हैं॥ सर्दगा बाज़ के अक्सर कट जाते हैं॥२॥ पूरों का सखुन नहीं लाखों में टलता है॥ सर सखुन के आगे सूरों का चलता है॥ जो सच्चा है वह कुटंब से फलता है॥ उसका विराग उसके आगे बलता है॥ जो करके दगा प्यारों के तई छलता है॥ वो नरक कुंड की आतिश में जलता है॥ सच्चों के आगे झूठे घट जाते हैं॥ सरदगा बाज के अक्सर कट जाते हैं॥३॥ जो कलाम को झूठा मुखसे फरमाते हैं॥ वो अन्त समय दोजख में धक्के खाते॥ कहे दबी सिंह जो साई में लो लाते॥ हम भव सागर एक लहजे में तर जाते हैं॥ छंद महा नारायन दे का मिस्सर गाते॥ हर नाम सुमरि के सभा में चंग बजाते हैं॥ कहै बनारसी हम शखुन में डट जाते है॥ सरदगा बाज के अक्सर कट जाते है॥४॥

इस कदर इश्क में मुझे कालमल लिया॥ खागया समझ कर कन्द जहर की डलिया॥ कैस के धोखे पिया जहर का प्याला॥ ममनद को समझ खारों पर बिस्तर डाला॥ का कुल पै पहुंचा हाथ वो निकला काला॥ मन भाये के हमने भस्म आहका नाला॥ दिल धड़का तो दरिया में तपी मछलिया॥ खागया समझकर कंद जहर की डलिया॥१॥ इसलाम समझ के दीनो मजहब को छोड़ा॥ और इनाम समझ के कुफ्र से नाता जोड़ा॥ समझे थे जिसको बहुत वो निकला थोड़ा॥ इसलिये मुंह को कुल जहान से मोड़ा॥ है मेरे इश्क की असर तल बी ख़लल लिया॥ खागया समझ कर कन्द जहर की डलिया॥२॥ बस खुदा समझ के नज़र बुतों पर डाली॥ और अंजाम समझ के दिल ने आह निकाली॥ समझे थे जिसको भरा वो निकला खाली॥ जाहर करने को हुवा तो बात छिपा ली॥ मालूम

हुवा जो इश्क में थी कुलबलियां ॥ खागया समझ के कन्द
जुहर की डलियां ॥३॥ दो समझ के पाया एक एक खो बैठे ॥
लौ लगा सनम की याद में जो जो बैठे ॥ हम दुई से इस दुनियां
में हाथ धो बैठे ॥ अब तन तन्हाई में आपी आप हो बैठे ॥ सुन ब
नारसी भैरों की बात भलियां ॥ खागया समझ कर कंद जहर
की डलियां ॥४॥ वोह मज़ा मिला हमको इस मयनोशी में
॥ छुट गई वो दुनियां आपसे बेहोशी में ॥ मैने कुछ इरादा कि-
या न पीने का ॥ वो काम जो देखा मीने में मीने का ॥ था नक्शा
उसमें सदा खिचा जीने का ॥ और रंग भी उसमें खिंचा था रंगी
नेका ॥ पीते ही जुबां आई खुद खामोशी में ॥ छुट गई वो दुनि
यां आपसे बेहोशी में ॥ लेते हो जामवो अंजाम वो उसका पा
या ॥ गफलत ने होशियारी का मज़ा दिखाया ॥ जिस वक्त
नशा वो मेरी आंख में आया ॥ बन्दे से खुदा ने मुझको खुदा ब-
ताया ॥ आगया जमाना मुझे फ़रामोशी में ॥ छुट गई वो दुनि-
यां आपसे बेहोशी में ॥२॥ मौसम तो गुलाबी से न कोई आ-
ला है ॥ दिल इसी इश्क में मेरा मतवाला है ॥ चश्मों ने रंग
अब लाली पर डाला है ॥ जामे जम से बढ़ा कर मय का
प्याला है ॥ यह शखुन जबां से कहा गरम जोशी में ॥ छुट
गई यह दुनियां आपसे बेहोसी में ॥३॥ आबे हैवां में कहा
भला येह आब है ॥ दो जहां में आला सबसे बनी शराब
है ॥ वेदों पुराण कुरान का यही जबाब है ॥ आजाब न इस
को कहो यह बड़ा सबाब है ॥ पी बनारसी ने सनम की
आगोशी में ॥ छुट गई यह दुनियां आपसे बेहोशी में ॥४॥
इस जग में जब लग अपनी पार बसावै ॥ मन कोई कि
सी के द्वार मांगने जावे ॥ इस जग में मांगना यार पाप की

पेटे॥ मागन गये वलि के द्वारे राम भये छोटे॥ सुन्ना वो मांगना इवले होगये छोटे॥ मांगन की बराबर कर्म नहीं और खोटे॥ इस नरको मांगना जो चाहि कहलावे मन कोई किसी के द्वारे मांगने जावे॥१॥ मरना वेहतर यह बात भूलनहि कीजे॥ सब जाय वडप्पन वो वकर सुनलिजे॥ जप योग तपस्या पुण्य उस दम सब कीजे जब बरने मुखसे कहा कुछ हमें दीजे॥ है पूरा मौतका वक्त आंख सर मावे॥ मत कोई किसी के द्वारे मांगने जावे॥ दिल दलेल होया होवे सूरमा जीका॥ जो जाय मांगने तुरत पड़े रंग फीका॥ बाजे नहीं देते चीज नामको लीका॥ मांथे पर उसके चढ़ा कलंकी टीका॥ धृक जीवन जग में उसका वेद यों गावें॥ मतकोई किसी के द्वारे मांगने जावे॥३॥ जब गरज बन्दने अपनी शरम गमाई॥ काला मुंह करके गया मांगने भाई॥ जो होते उसके उसने राह बताई॥ उसके मुंह पर जवी चढ़ी अरसकी स्याही फिर मारा होके चूला दिल में पछितावे॥ मतकोई किसी के द्वारे मांगने जावे॥४॥ जब वक्त पड़े तो जाय मांगने जावे॥४॥ जब वक्त पड़े तो जाय मांगने सूरे॥ होजाय निमाने वड़े दिलको मगरूरे॥ जो हैंगे धनी आशना बात के पूरे॥ अपने से ज्यादा समझ उसकी जरूरे॥ पर स्वारथ को कोई विरला सीस कटवावे॥ मत कोई किसी के द्वारे मांगने जावे॥५॥ दुनिया में देना मरदों का साका है॥ देकर ग्यानी ने अंत प्रेम चाखा है॥ है बुरा मांगना वेदोंने भाखा है॥ रस लगसे मांगना काम का मनाका है॥ तू मांग देख पर विना भाग नहीं पावे॥ मतकोई

किसी के द्वारे मांगने जावै ॥६॥ मेरी अरज सुनो तुम साईं श्याम शुभ रास ॥ मत भेजो मांगने मुझे किसी के पास ॥ अपने घर से मेरी पूरी करो सब आस ॥ मीरन चुन्नुछुद का है देवी। सिंह खास ॥ मालन की मीठी बानी सभी मन भावै ॥ मत कोई किसी के द्वारे मांगने जावै ॥ ७ ॥

दम पर दम हर भज नहीं भरोसा दम का ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आदम का ॥ दम में दम है जब तलक सुमिर हर हर तू ॥ दम आवै न आवै इसकी आसमत करतू ॥ एक नाम साईं का जप हिरदे में धर तू ॥ नूर इसी नाम से तर जा भव सागर तू ॥ बल करता थोड़े जीने खातर तू ॥ वोह साहब जल्लाद जरा तो डर तू ॥ वहां अदल बड़ा है हिसाब हो दम दम का ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आदम का ॥ १ ॥ जीने का फल यह राम नाम जपना है ॥ जब घेर काल तो कहां जाय छिपना है ॥ इस नर को एक दिन आतिश में तपना है ॥ जाय दम निकल तन मिट्टी में खपना है ॥ एक दम का बसेरा दुनियां रैन सुपना है ॥ टुक देखो आंखें खोल कौन अपना है ॥ सब झूठा माया मोह कुटुंम हम दम का ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आदम का ॥ २ ॥ जो आया जग में अमर नहीं रहने का ॥ नर्मदा घाघरा अटक नहीं बहने का ॥ करलो खजतन तू माया के गहने का ॥ पर मिले वही जो तेरे है लहने का ॥ हर वक्त कभी नहीं जम के दंड भरने का ॥ करने की कोई बुरा नहीं कहने का ॥ है इस जग में नाता हैगा बोलते दम का ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आदम का ॥ ३ ॥ जो पैदा हुआ है आखर

मरना होगा ॥ बिन भजन किये हरगिज नहीं तरना हो-
गा ॥ जब वोरू पाप का सिर धरना होगा ॥ क्योंकर सागर
के पार उतरना होगा ॥ भुगतेगा चौरासी दुख भरना होगा
॥ उस दम प्यारे नहीं राम सुमिरण होगा ॥ है कौन रोकने
वाला जाने दमका ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आद
मका ॥ ४ ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आदमका
॥ फिर पीछे हाथ मल के पछितावेगा ॥ जब साईं स्याम
की चरण सरण आवेगा ॥ कहै मीरन चुन्नु जभी मुक्त
पावेगा ॥ सुन देवी सिंह जो हर के गुण गावेगा ॥ वो प्रा-
णी जब बंधन से छुट जावेगा ॥ कुछ कयाम जग में नहीं
समझ इस दमका ॥ एक दम में निकल जावेगा दम आ-
दमका ॥ ५ ॥

इस कलयुग में कल देगा कल पावेगा ॥ कल
पावेगा वो: क्योंकर कल्पावेगा ॥ नरदेही पाकर ध्यान
साईं का धरना ॥ दो दिन का जीना देख है अन्त है मरना ॥
तज बुरे काम सागर के पार उतरना ॥ दुख देगा तुझको
भी दुख भरना होगा ॥ नेकी का भजा नेकी का नेकी करना ॥
मत करै बदी की बात खुदी से डरना ॥ करनी का फल सं
सार सकल पावेगा ॥ कल पावेगा वो क्योंकर कल्पावेगा ॥
॥ १ ॥ क्या गफलत में रहै भूल उसे पहचानो ॥ मत बुरा कि
सी का करना दिल पर ठानो ॥ मैं कहौ बात न सी हत की
भवें नानों ॥ अब करो भलाई आगे खाक मत छानो ॥
यह कलजुग नहीं इस को करजुग कर जानो ॥ यहां
मिले हाथ सच्च कर मानो ॥ जो आज करैगा वैसा कल्पा
वैगा ॥ कल पावेगा ॥ वह क्योंकर कल पावेगा ॥ २ ॥ जो करै

किसीकी मुसकिलको आसान उसकी मुशकिल आसान करें भगवान ॥ नुकसान पराया करें वो है अग्यान ॥ १
उनका नहीं रहता जगमें नाम निशान ॥ जो मिला चाहे साहब से छोड़ अभिमान ॥ पांचों इन्द्री बस करके लगावो ध्यान ॥ उस मारग की जब तू अटकल पावेगा वह क्योंकर कल पावेगा ॥ २ ॥ जो कुवा किसी की १
खातिर खोदे भाई ॥ हो उसके वास्ते त्यार अरसतें खाई गुलन कर पराया और चिराग़ और सौ दाई ॥ रही उस की रोशनी जिसने इधर लौ लाई ॥ कर साध संत की टहल तो मिले भलाई ॥ की जिसने खिजमत उसने अजमत पाई ॥ जो सेवा करेगा मेवा नुकल पावेगा ॥ कल पावेगा वह क्योंकर कल्पावेगा ॥ ४ ॥ तपकेल जुग का है वड़ा राज कमाया ॥ किया ऐसा अदल जुल्मी नहिं रहने पाया ॥ वोह मिटा तुरत जिसने जिसको सताया ॥ मैसा फलती है जब से कलयुग आया ॥ मीरन चुम्नू की देवी सिंह पर छाया ॥ यह कहै भवानी सिंह ज्ञान गुन गाया ॥ उस मारग की जब तू अटकल पावेगा ॥ कल्पावेगा वह क्योंकर कल्पावेगा ॥ ५ ॥

घर मिले उसे जो अपना घर खोवे है ॥ जो घर रक्खे वो घर घर में रोवे है ॥ जो राज़ तपै वो महा राज कर्त्ता है ॥ और ज्ञान तपै सो कभी नहीं मरता है ॥ सुख त्यागे तो वह और का दुख हरता है ॥ धन तजै तो फिर दौलत घर भरता है । जो पलंग तजै वह फूलों पर सोवे हैं ॥ जो घर रक्खे वो घर घर में रोवे है ॥ १ ॥ जो परदारा को तजै तो पावै रानी ॥ और झूठ वचन दे छोड़ सिद्ध होय बानी ॥ जो दुर्बुद्धी को तजै

वोही होग्यानी ॥ मन सात्यागे तो मिलै ऋद्धि मन मानी ॥ जो सर्व तजै वो उसको सब कुछ होवै है ॥ घर जो रक्खे वो घर घर में रोवै है ॥ २ ॥ जो कुछ इच्छा नहीं करे इच्छा पावे ॥ और स्वाद तजै तो अमृत भोजन खावै ॥ नहीं मांगे तो फल पावै जो मन भावे ॥ है त्याग में तीनों लोक वेद यों गावै ॥ जो मैला होके रहै वो दिल धोवै है ॥ जो घर रक्खे वो घर घर रोवै है ॥ जो पक्षवाद को तजै वो सब को जीते ॥ और काम तजै तो होय काम मनचीते ॥ कहें देवी सिंह हम राम जिन्होंने लीते ॥ उनको गोबिन्द ने ब्रह्म लोक पुर दीने ॥ अब बनारसी घर खोके ब्रह्म होई है ॥ जो घर रक्खे वो घर घर में रोवै है ॥ ४ ॥ ० ॥ अस्तुति ॥ ० ॥

करदास दया के कष्ट हरो गिरधारी ॥ करुणा निधि करुणा करो मैं शरण तुम्हारी ॥ सब संकट मेरे दूर करो अब स्वामी ॥ रिद्ध सिद्ध से मुझे भरपूर करो अब स्वामी अपने तुम मुझे हजूर करो अब स्वामी ॥ चरणों के मेरे तईं दूर करो अब स्वामी ॥ हर काम तो मेरा जरूर करो अब स्वामी ॥ भक्तों में मुझे मशहूर करो अब स्वामी ॥ हो निर्भय पूरण ब्रह्म आप वोह अवतारी ॥ करुणा निधि करुणा निधि करुणा करो मैं शरण तुम्हारी ॥ १ ॥ सब संतों को पापी तुमने तारा है ॥ पाइस गजराज को तुम्हीं ने उभारा है ॥ प्रहलाद की खातिर नृसिंह तन धारा है ॥ नख से नाभी को चीर असुर मारा है ॥ मुझको तो नाम श्री नारायण प्यारा है ॥ प्रभु तेरे बिन अब कोई नहीं भारा है ॥ क्यों मेरे वास्ते देर करी बनवारी ॥ करुणा निधि करुणा करो मैं शरण तुम्हारी ॥ २ ॥ पांचों पंडों का संग कियाहै

तुमने ।। ब्रजमें सखियन से रंग किया है तुमने ।। कालीके नाथ के नंग किया है तुमने ।। कंसासे जाय फिर जंग किया है तुमने ।। हरेक राक्षस को दंग किया है तुमने ।। सब असुरों का चौरंग किया है तुमने ।। अब मेरे पांच भूतों को मार मुरारी ।। करुणा निधि करुणा करो मैं शरण तुम्हारी ।। ३ ।। कसूर मेरा माफ आप अब कीजे ।। सिर चरणों में अपने मेरा धर लीजे ।। यह उम्र सदा दिन रात हर घड़ी छीजे ।। करमे हर प्रभु कुछ भक्ति आपनी दीजै ।। एक अरजी मेरी गरीब सुन लीजे ।। दिल भक्ति मैं तुम्हरी सदा हमारा भीजै ।। हरी हरलो तन की पीर कृष्ण दुख भारी ।। करुणा निधि करुणा करो मैं शरण तुम्हारी ।। ४ ।। तुम जो चाहो सो आप करो यदु राई ।। राई से गिर कर देते गिर से राई ।। है सत्य सत्य सांची तेरी प्रभुताई ।। तरगया वोही जिसने तुमसे लौ लाई ।। कहै देवी सिंह जिन तुम्हारी महिमा गाई ।। वो: भव सागर के पार उतर गया भाई ।। कहै बनारसी अब रखो यह लाज हमारी ।। करुणा निधि करुणा करो मैं शरण तुम्हारी ।। ५ ।।

## अथ पन घट लीला

आज बंसरी बजावै वह जमुना पर खड़ा नागर नटरी छोड़ कपटरी तू कर दर्शन कर बंशी बटरी ।। केसर भाल विशाल लाल ने सजे साज पीले पटरी ।। मोर मुकट री धरे सिर चलें चाल वह लटपटरी ।। कानन कुंडल जगमगात बाजत किंकिन अद्भुत कटरी ।। चल अब झटरी छोड़ दे पर आंगन अपनी अटरी ।। गृह का काज और लाज आजन सास ननद से तू नटरी ।। छोड़ कपटरी तू कर दर्शन

चलकर बंशी बटरी ॥ १ ॥ ग्वालवाल गोपाल सजे और तू अपनी सखियां टटरी ॥ लेकर घटरी चलो सब इसी त हाने पन घटरी ॥ वो अंतरा जामी है व्यापक कृष्ण चंद्र सब घटरी ॥ तू मन घटरी नाम हिरदे में रख उन का रटरी ॥ कातिक की मावस है आज मन पूज दिवाली की हटरी ॥ छोड़ कपटरी तू कर दर्शन चलकर बंसी बटरी ॥ २ ॥ आज राति को बसो वहां जहां शीतल साया है बटरी ॥ पठवो पटरी कि जिसमें मिलें तुझे वो नटसटरी ॥ भूषण अपनो दिव्य और बना पहिन पांव में अन बटरी ॥ छोड के लटरी तू अपना रूप दिखा उनंको म्हटरी ॥ ऐसी मोहनी डार मोहले मोहन को अब झटपटरी ॥ छोड़ कपटरी तू कर दर्शन चलकर बंशी बटरी ॥ ३ ॥ नाम सुधारस है उनका ल पीव उसे तू गटपटरी ॥ लोभ से छटरी और माया मोह इन्हें जटरी ॥ बनारसी यह कहे जाय कर नंदलाल से तू सटरी भक्त से फटरी ॥ छोड दे सब दुनियां की खटखटरी ॥ बार बार में कहूं अरी राधे तू नाम हरि का रटरी ॥ छोड़ कपटरी तू कर दर्शन चल कर बंशी बटरी ॥ ४ ॥

## अथ मान लीला

भीन में अपनी श्रीकृष्ण सोलहों कला सब भूलगये श्रीराधे गई रूठ तो अपनी अकल ललासब भूलगये ॥ हुए प्रेम बस ऐसे जैसे जल बिन मीन में जान नहीं ॥ इ सीतरह से श्री राधे बिन कृष्ण के तन में प्राण नहीं ॥ मन अटका राधा से उन का शरीर में कुछ ध्यान नहीं ॥ ऐसे व्याकुल देह धारि कर कभी हुए भगवान नहीं ॥ जिस बुद्धि से वामन बनि के बलि को छला सब भूलगये ॥ श्री-

राधे गई रूठ तो अपनी अक्क लला सब भूलगये ॥१॥ भूलगये बसरी और मुरली की तान सब भूल गये ॥ जादू टोना तंत्र मंत्र और ग्यान ध्यान सब भूलगये ॥ दूध दही माखन मिसरी हरि खान पान सब भूलगये ॥ नेमधर्म हित व्रत संजम भगवान मान सब भूलगये ॥ त्रैलोकिनाथ निरंजन बुरा भला सब भूलगये ॥ श्री राधे गई रूठ तो अपनी अक्क लला सब भूलगये ॥२॥ और तो सब गये भूल प्रेम में एक बात फिर याद आई ॥ पुरुष रूपको तजे बने नारी अपनी छबि दिखलाई ॥ लगे गाबन तान गये राधे के द्वारपर यदुराई ॥ सब सखियों ने देखा हरकी गति मनि सब अब बौराई ॥ बहुत मान करते थे प्रभुपद आज भला सब भूलगये ॥३॥ श्री राधे गई रूठ तो अपनी अक्क लला सब भूलगये ॥३॥ बहुत हुए बेचैन पड़े नहीं चैन चैन सब भूलगये ॥ मुंहसे निकले बात न हरगिज मधुर बैन सब भूलगये ॥ रोज चराते थे गैयां केआज धेनु सब भूल गये ॥ हरकको लेते थे ढकपर आज कहिन सब भूलगये ॥ बड़े दुष्टों का दल एक पल में दला सब भूले सब गये ॥ श्री राधे गई रूठ तो अपनी अकल लला सब भूलगये ॥४॥ कहाजाय सखियों ने राधे से आई एक ब्रजनारी ॥ खूबगावती राम रूप सांवला नाम सावर प्यारी ॥ बुला लिया राधे ने रूठपट करी रहस की तैयारी ॥ रहे रातभर कष्ण वहां तब खुला बेद गिरधारी ॥ बनारसी कहे बिरह बिथा का तुक्क टला सब भूलगये ॥ श्रीराधेगई रूठ अपनी तब अकल लूलला सब भूलगये ॥५॥

अथ गद लीला राग सोरठ

जमुना के निकट गिरधारी ॥ खेलें गेंद पी कृष्ण मुरा
री ॥ जग द्वापर के दरमियाने ॥ था कंस बड़ा बलवाने
किये बहुत हा जुल्म तुफाने ॥ सब लगी धरती अकु
लाने ॥ कंस राय से नारद मुनि ने कहा सुनो अहवाल ॥
सुनी खबर नंदा ने कंस घर भेजा हुक्म दर हाल ॥ कहा
मंगा वो कमल कमल फूल नहि मार करी पैमाल ॥
॥ दोहा ॥ सुनी खबर जब कंस ने वोह दिल में घबरा
या ॥ मात जसोदा की आंखो में आंसू भर आये ॥ ९
हुवा उन्हें बहुत दुख भारी ॥ खेलें गेंद कृष्ण मुरारी
॥ १ ॥ यह खबर नंद सुन पाते ॥ तो दिल में बहुत घब
राते ॥ नहीं अन पानी कुछ खाते ॥ देखो मोहन घर में
आते ॥ आके कृष्णा ने कहा पिता कुछ दम को बतला
ओ ॥ क्या ऐसा दुख पड़ा जो तुम आंखिन आंसू लाओ
॥ कहा नंद ने सुनो पुत्र तुम खेलो और खाओ ॥ ग्वालन
के संग में जाकर अपना मन बहलाओ ॥ दोहा ॥ बहुत
कृष्ण ने हट करी तुम देखो तात बतलाय ॥ छोटे छोटे
पैरों से वोह बैठ गोद में आय ॥ करें बात पिता संग प्या
री ॥ खेलें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ २ ॥ कहें कृष्ण पिता संग
बातें ॥ क्यों हमें नहीं बतलाते ॥ हम अभी काम कर लाते
॥ जो तुम दिल में हो चाहते ॥ कहा नंद ने सुनो पुत्र कंस
का हुक्म आया ॥ शिव पूजन को फूल कमल का उसने
मंगवाया ॥ काली दह में कमल फूल नाग खूब छाया ॥
तुम कैसे लाओगे वहां है भुजंग की माया ॥ दोहा ॥
इतना सुनकर कृष्ण जी मन में मुसकाये ॥ घर से नि
कल ग्वालों को अपने साथ में लाये ॥ ये उनके जो हित

कारी ॥ खेलें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ सब आये ग्वाल और बाला ॥ यों कहें उनसे गोपाला ॥ एक खेल यह नया निकाला ॥ कहैं सखा कहो नंद लाला ॥ मंगाके कपड़ा श्रीकृष्ण ने किया गेंद तैयार ॥ लगाये हीरे लाल जवाहर मोतिन की बाहार ॥ सीस मुकट कानों में कुंडल गलफूलों के हार ॥ कालिंद्री तट गेंद खेलते कृष्ण कृष्ण के यार ॥ दोहा ॥ खेलत खेलत कृष्ण ने लिया वो गेंद उठाय ॥ फेंक दई जब जोर से गिरी कालिंद्री में जाय ॥ झट कूद पड़े बनवारी ॥ खेलें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ ४ ॥ जब कूद पड़े यदुराई मारी खलकत देखन धाई ॥ करैं विलाप जसोदा माई ॥ खड़े रोवे लोग लुगाई ॥ कालिंदी के जल ऊपर एक हार नज़र आया ॥ कही शंख कहीं चक्र कृष्ण का ग्वालों ने पाया ॥ मात जसोदा ने ले हार को गले से लगाया ॥ ऐसा किया बिलाप कि धरती आकाश थर्राया ॥ दो० ॥ गौबछड़े नहीं खाय घास और नहीं पिये पानी ॥ खग पक्षी व्याकुल भये सब ऋषी अकुलानी ॥ ये ब्रज के कहां विहारी ॥ खेलें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ ५ ॥ वहां गये कृष्ण भगवानं ॥ जहां काली का मकानं ॥ देखि नागिन धर ध्यानं ॥ यह है लड़का सुरग्यानं ॥ कहती नागिन ये बालक तू यहां क्यों कर आया ॥ क्या तुझ को कुछ नहीं है भय या तेरा काल लाया ॥ अब भी यहां से जा तू भाग के तुझ को समझाया ॥ तुझे देख के मेरे दिल में बड़ा तरस खाया ॥ दो० ॥ बार बार मैं समझाती हूं औ तू यहां से भाग ॥ एक सहंस्र के बीच मेरा कंथ उठेगा नाग ॥ वो हैगा बड़ा विष धारी ॥ खेलें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ ६ ॥ कहैं कृष्ण एरी सुन नागनी दे अपने कंथ को जागन ॥ राजी

कंसने भेजी पूतना उसके तईं मारा ॥ अकावका सुरदानों
को एक पलमें सहारा ॥ मैं आया हूं नाग को नाथन । नहीं
आया भागन । लङ्का का रावण राजा सो त्रेता में हारा ॥ इं-
द्र का सब अभिमान घटाया नख पर गिरवरधारा ॥ दो० ॥
तेरा नाग क्या माल है मैं पलमें लूंगा नाथ ॥ कमल फूल दल
वाय केले चलूंगा अपने साथ । देखो वो कैसा बलकारी ॥
खेलें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ ७ ॥ फिर नागिन् कहती हरसे ॥ तू
लड़के आया घरसे ॥ तुझे देख मेरा जी तरसे ॥ तू नहीं डरता
इस डरसे ॥ बहोत तरह से नागिन कैसा मन मोहन को समझा-
वे ॥ श्रीकृष्ण नहीं उसकी बात कुछ खातिर में लावें ॥ सुन
के ज्वाब मन मोहन के नागिन गुस्सा खाये ॥ जाके कथ के पा-
स नागिन बहुत चिल्लाये ॥ दो० ॥ एक लड़का आया यहां यह
देखा अभी नादान बड़ी देरसे अड़ा खड़ा और करता है अभिमान
॥ है अपना जी उसे भारी ॥ खेलें गेंद कृष्न मुरारी ॥ ८ ॥ नागिन
ने नाग जगाया वो उठकर बाहेर फलाया ॥ लड़ने को कृष्ण से
आया ॥ विषका वार एक चलाया ॥ मारी जहर की फुंक कारी ॥ ह-
वा जमुना जल नीला ॥ श्याम वरण होगये कृश्न जब बासुक को
कीला ॥ सारे फन नाथे और उसको और बहुत किया ढीला ॥ क-
मल फूल ले कर भुजों ने बीउस पर खीला ॥ दो० ॥ मन मोहन
महाराज जी मैं हूं बांदी तेरा ॥ देउं सुहाग जाउं बलिहारी ॥ खे-
लें गेंद कृष्ण मुरारी ॥ ९ ॥ जब नाग नाथ लिया हरने ॥ लगे
फन पर निरत का करने ॥ नागन ने पकड़े चरने ॥ कहा कृ-
ष्ण मैं तेरी शरने ॥ कहा कृश्न मैं तेरी शरने ॥ हाथ जोड़ कर करें
अरज एक मेरी सुन लीजे ॥ मन मोहन महाराज मेरा वर सुहाग
दे दीजे ॥ दासी जान कर अपनी हरि मुझ पर ठो कृपा कीजे ॥ ब-

इत अधीनी देखनारिकों जदुहरियसीजे ॥०॥ दोहा ॥०॥
कहैं कृष्न सुन नागिनी मैं दूंगा तुम्हें सुहाग ॥ तेरे और
तेरे कंत के आज उदय हुये हैं भाग ॥ तेरी गई अब बाधा मा
री ॥ खेलें गेंद कृष्न मुरारी ॥१०॥ लाये नाग नाथ गोकुल
में ॥ दिये फूल नंद को पलमें था खड़ा नाग वो जलमें ॥
कहैं कृष्न जा अपने थलमें ॥ हाथ बांध कर नाग बात यह
मुख से बन लाया ॥ मन मोहन महाराज वहां मैं रहने नहीं
पाता ॥ जहां प्रथम मैं रहता था वहां गरुड़ राज आता ॥ मुझे
और मेरी नागिन को डर अपना दिखलाता ॥ दोहा ॥०
श्री कृष्नने नाग के देके मस्तक पर पाव ॥ उसी रोज से-
नाग वह जपे कृष्न का नाम ॥ हैं कृष्न बड़े अवतारी ॥ खे
लें गेंद कृष्न मुरारी ॥ ११ ॥ जब गोकुल में हरि आये ॥ और
फूल कमल के लाये ॥ सब ग्वाल बाल हुलसाये ॥ मिलने
को कृष्न से धाये ॥ मान जसोदा के घरमें बजे आनंद बधाये
घर घर होरही खुशी खबरें कंस ने सुपनाई ॥ दिया हुकम
दावानल अग्नि कंसने भिजवाई ॥ जमुना के वह तीर आग
सब हीनी फैलाई ॥ दोहा ॥ श्री कृष्न ने अग्नि को लिया रख
अपने मुखमें ॥ ग्वाल बाल और सखा सखी सब सोय रहे-
सुख में ॥ होगई वो रैन अंधियारी ॥ खेलें गेंद कृष्न मुरारी
॥ १२ ॥ जब घर आये जदुराई ॥ भई खुशी जसोदा माई ॥
श्री कृष्न की अस्तुति गाई ॥ जिनकी सारी प्रभुताई ॥०
देवी सिंह आधीन कृष्ण तुम्हरी महिमा गाई ॥ आठ पहर
दिन रात नाम तुम्हरा ही मन भाता ॥ भद्रा नरायण टेका
मिस्सर सदा शरण आता ॥ रख इस जग में लाज कृष्न जी
यही मैं चाहता ॥ दोहा ॥ बनारसी यह गावता मोहनी की

लीला ॥ मोर मुकुट मुरली सोहै और पीताम्बर पीला ॥
धुनि मन्नू ने लल कारी ॥ खेलें गेंद द्वारा मुरारी ॥ १३ ॥

महायोगनी ॥

मैं सत्य सत्य कहूं हाल सुनो अहवाल तन का व्यान ॥
है ॥ ब्रह्मांड में बादशाह ब्रह्म सोई आदिज्योति भगवान ॥
जहां महां तत्व है पवन करो तुम श्रवन सोई है शक्ति रहै पा
रब्रह्म के संग वोही अंग बात कहूं सत्य ॥ है सीस में श्रीमहा
देव उन्ही को सेव करो तुम भक्त ॥ है वही ब्रह्म के खवास-
हाजिर रहैं यहां हरवक्त ॥ सुन प्यारे जहां तरह तरह के राग
रंग होते हैं ॥ सुन प्यारे उस बादशाह के सभी संग होते हैं द्रोप
दी ॥ हैं चार जो उसके वज़ीर उनका जुदा जुदा सुनो नाम ॥ ब्रह्म
और बिस्नु वह रुद्र करें सिद्धि गणेश पूरण काम ॥ यह अग
म अगोचर छन्द बड़ा आनन्द ज्ञान विज्ञान ॥ है ब्रह्मांड में बा
दशाह ब्रह्म सोई आदि ज्योति भगवान ॥ १ ॥ दो नयन हैं चौ
की दार बड़े हुशियार फिरें दिन रात ॥ हैं खबर दार दो कान
इधर ध्यान खबर ले जात ॥ नासिका कामिनी दो इलिये खु
शबोई पुष्प और रात ॥ वह ब्रह्म करै सब भोग कही यह म-
हायोग की बात ॥ सुन प्यारे यह जिव्हा पढ़के सब का हाल
सुनावे ॥ सुन प्यारे और कंठ गंधर्व राग रागनी गावे ॥ द्रोपदी
॥ हैं मुख में बत्तिस दांत सोई है हीरा मोती लाल ॥ वह ब्रह्म
पहन के सुन्दर भूषण सदा रहै खुशहाल ॥ दिल दलेल रह-
ना संग करै वो जंग जुद्ध घमसान ॥ है ब्रह्मांड में बादशाह
ब्रह्म सोई आदि ज्योति भगवान ॥ २ ॥ पढ़ मुख में चारों वे-
द खोल दिया भेद सो चारो धाम ॥ ऋग वेद है वही नाथ ॥
और श्री काशम्नाथ हैं ॥ स्याम ॥ तीसरा अथर्वन वेद न

कार निषेध भजो हरिनाम सोई जगन्नाथ रमरहे गुनीज नलहे सिद्धि होकाम ॥ सुन प्यारे है यजुर्वेद में बनी-द्वार का पुरी ॥ सुनप्यारे कहूं अलख निरंजन छोड़ो-वाने बुरी ॥ द्रोपदी ॥

मन घोड़े पर असवारी करता ब्रह्मवादशाह राजा ॥ हिरदे हाथी को पारब्रह्म ने खूब तरह से साजा ॥ हमदीवान दफ्तर दारबड़ा पुरकारज्ञानी की खान ॥ है ब्रह्मांडमें वादशाह ब्रह्म सोई आदज्योति भगवान ॥१॥ है तरह तरह के महल और सुंदर पहल हीरें जड़े ॥ और सत्तर दो बहत्तर खाने नौ दरवाजे खडे ॥ दशवी खिड़की में आप रहा व व्याप शब्द धुनि गड़े ॥ बजेनाद वीन और सरव आपनि स निसरवर हे निछड़े ॥ सुनप्यारे है सीसमहलमें आदि ब्रह्मका सा ॥ सुनप्यारे अपनी इच्छा कर उसने जक्त मकाशा ॥ दो०॥ वो पल्पर है आप और नहीं कोई उस्से परे ॥ वोह अव्यय अविनासी ॥ सन्यासी नहीं जनमें नहीं मरे ॥ है मुक्त उसी के उक्त से किया नाम निसान ॥ है ब्रह्मांडसें वादशाह ब्रह्म सोई आदि ज्योति भगवान ॥ है पांच तत्व का लखल बनो शुभ भक्त तीन पुरा गुण ॥ सब है माया का खेल उसी में मेल निरंजन करा लेनज ताज कोई आप जगदीश सी भपर धरा ॥ जो धरना उसका ध्यान ज्ञानसे भवसागर तरा ॥ सुन प्यारे रही कलगी की कलगी झलक फलक मेदनी ॥ सुनप्यारे उस पार ब्रह्म अगम्ज्योति हैदूनी ॥ द्रोपदी ॥ तन तख्त के ऊपर बैठा बादशाह करे अदल इन्साफ ॥ चाहे जिसको देसजा करे वो चाहे जिसको साफ ॥ हरिनिराकार निरधार वो अपरंपार उसे पहचान है ब्रह्मांडमें बादशाह ब्रह्म सोई आदि ज्योति भगवान ॥४॥

सब रूम रूम है फौज कर रही मौज़ कदे और घटे ॥ कोई पी
के को हद जाय कोई बद जाय कोई जा चढ़े ॥ है दोनों हाथ हथि
यार करें सब कार हरी नि गटे ॥ और शब्द नकारा चोबदार चि
न नाम न की षपटे ॥ सुन प्यारे यह फिक्र फकीरी पार ब्रह्म से
भांग ॥ सुन प्यारे न भी मैं से रहै भरा कमल सब लागे ॥ द्रोपदी
॥ बिन लिंग पैदा कारे ॥ सकल संसार ब्रह्म ब्रह्म चारी ॥ वो
आपी आप है एक नहीं वो पुरुष नहीं वो नारी ॥ है हलकारे दो
दो पाँव भजें हरि नाम यह षेनी जान ॥ है ब्रह्मांड में बादशाह
ब्रह्म सोई आदि ज्योति भगवान ॥ नां त्र मत ॥

पीउ वारुणी ब्रह्मा ने पी विश्नु ने पी और शिव ने पी विन पि-
ये तू जियेमा क्यों कर पीव इसे तो ब्रह्म जी ॥ प्रेम पात्र में भर कर
इसको मंत्र से अपने सोधकर ॥ अर्पण कर भगवती से को दि
न से हरदम मुख से कहो हर हर ॥ अमृत इसके तुल्य नहीं तू घट
में अपने इसी को भर ॥ यह मद रामद दूर करै और कामक्रोध
भागे डर डर ॥ मोह लोभ से छूट अपूर्व पीव इसे रहा सदा सु
खी ॥ विन पीयेगा तू क्यों कर पीव इसे तो ब्रह्म होजी ॥ १ ॥ ऋ-
षियों ने पी मुनियों ने पी और देवतों न धारी ॥ इन्द्र ने पी और कुवे
र ने पी जो है हरि के भंडारी ॥ बलदाऊ ने प्रगट करी और गुप्त पि-
ये थे गिरधारी ॥ वेद ने पी और पुराण ने पी हम हैं अधिकारी ॥
जो कोई इसको पिये तो क्यों कर पीव इसे तो ब्रह्म होजी ॥ २ ॥ ब-
ड़ा पर्व वारुणी का है जो करे वारुणी कुछ पान ॥ इसको जानो
महा वारुणी में यह करना है असनान ॥ आसन मुद्रा और समा
धी लगाके जो कोई करता ध्यान ॥ जीवन मुक्त होय वह प्राणी
वेद शास्त्र यह कहै पुरान ॥ बड़े बड़े सिद्धों ने इसको धारण
कर पाई मुक्ती ॥ बिन पिये तू जियेगा क्यों कर पीव इसे तो ब्रह्म

होजी ॥ ३ ॥ यह कारण है मोक्ष का इस को पिये तो होवे ब्रह्म में लै ॥ बड़ा तीरथ है यही कि इसमें किसी तरह का नहीं है भय ॥ शुद्ध आत्मा यही करै और जग शब्द में पावै जय ॥ रामचंद्र ने धारण करके रावण को कर डाला ॥ बनारसी यह कहै मेरी लौ इसी से तो अब रहै लगी ॥ बिन पिये तू जियेगा क्या कर पी वह से तो ब्रह्म होजी ॥४॥

गुल में बेष और बेष में टहनी टहनी में है जलवे गुल ॥ गुल में इत्र इत्र में खुशबू खुशबू में फल लगे हैं कुल ॥ खुल में खालिक खालिक में दिल दिल में मेरे बाग इरम ॥ बागे इरम में शजर शजर में शाखा सब्जे में शबनम ॥ शबनम में शरदी शरदी में हवा हवा में हरेक किसम ॥ किस्म किस्म में बर्ग बर्ग में सबी रंग रंग में वो हम ॥ हम में नक़द शान कश में नकशा नकशे में शकलें संबुल ॥ गुल में इत्र इत्र में खुशबू खुशबू में फल लगे हैं कुल ॥१॥ संबुल में नरमी नरमी में लचक लचक में पेच पड़े ॥ पेच में जाल और जाल में जाली में इल्मास जड़े ॥ इल्मासों में लाल लाल में मन मन में हैं मोती बड़े ॥ बड़े बाग़ में सहन सहन में नहर नहर में सर्व खड़े ॥ खड़े सरव में मोर मोर में कुमरी कुमरी में संबुल ॥ गुल में इत्र इत्र में खुशबू खुशबू में फल लगे हैं कुल ॥२॥ बुल बुल में है चहक चहक में सदा सदा में राग और रंग ॥ राग और रंग में सुर और सुर में ताल ताल में अजब तरंग ॥ तरंग में लहर लहर में बहर बहर में जमाना गंग ॥ गंग में लहर में बादशाह बादशाह में अजब तरंग ॥ तरंग में बजै बीन में तार में सम बिलकुल ॥ गुल में इत्र में खुशबू खुशबू में फल लगे हैं कुल ॥३॥ बिलकुल में है खुदा खुदा में खुदी खुदी में गुल गुलशान ॥ गुलशान में गुलरू गुलरू में हुस्न हुस्न में बनाव मन॥

चमनमें लाला लालमें लाली लालीमें है अजब चमन।। फबन में फूले कमल कमल में कंचन कंचनमें ब्रह्म किरन।। किरनमें काशी गिरकाशी गिरमें बहुदन बहुदनमें है मुल।। गुलमें इत्र इत्रमें खुशबु खुशबुमें फल लगे हैं कुल।।४।। इक दरख्त है ऐसा उसकी शाख शाखमें न्यारे फूल।। किसी साखमें लगे हैं सेव किसीमें सीता फल।। किसी शाखमें लगे हुए महतूत कहीं पर सुपश्यारी।। किसी जगह पर करें संतरे सरीफे सरदारी।। कहीं लगे अंजीर कहीं अंगुरकी होरही छबि न्यारी।। किसी शाखमें लगे अनार बड़े भारी भारी।। कोई डालीमें अननास अमरूदकी होरही तैयारी।। किसी जगह पर लगे अखरोट और आडू सरकारी कहीं फल रहे आंवला कहीं लटकाते हैं करहल।। किसी शाखमें लगे हैं सेव किसीमें सीताफल।।१।। किसी शाखमें लगे अलूचे कहीं पर आलूबुखारे।। बिहीबेदाना कहीं परबेर फले न्यारे न्यारे।। कोई डालीमें लगे हुए बादाम बेल प्यारे प्यारे।। बटंक मूल के उसी दरखतमें अदभूत जैसे मिनारे।। गुलाबफल फल रहे कहीं पर गूलर फल रहे बिचारे।। हमने देखा हो दरख्त उसमें फल सारे।। कहीं फालसे फले और फूले फूले कहीं फल रहे हैं नारियल।। किसी शाखमें लगे हैं सेव किसीमें सीताफल।।२।। कहीं पे नेवजा कहीं पे नीबू कहीं नासपाती की बहार।। कहीं नारंगी कहीं पर नीबू फल की लगी कतार।। किसी साखमें पेठा फल रहा कहीं पर बिल्ला बिना शुमार।। कहीं परजाय फल और जामुनि जंभीरी कर रही सिंगार।। खिरनी खट्टा फला कहीं परखजूर फल रही भुमके दार।। कहीं खुबानी लटकती निमका नहीं कुछ बारापार।। कहीं गोंदनी लगी कहीं पर

षरुमरुमेमलगल ॥ किसी शाखमें लगे हैं सेव किसी में सीता फल ॥३॥ कहीं चिरोंजी लगी कहीं पर चकोतरा लदके आला ॥ कहीं मुनक्का और मीठा फलाहुवा डाली डाला ॥ केला कमरख बादम कादोंरी किसमिस है सब परवाला ॥ गौंशा व गुलस और जर्दालू में जादू डाला ॥ लोंग इलायची फली दाड़मी करेला तूंबा निरयाला ॥ वो दरख्त है अजब कि रहे एक तरह का गुल्लाला ॥ भार अदारह बनास्पाती उस दरख्त में खिले कमल ॥ किसी शाखमें लगे हैं सेव किसी में सीता फल ॥४॥ सारी स्रष्टि है फली वृक्षमें और फल रहे हैं सब मेवे ॥ भुक्ती मुक्ती हैं उसी बूटे में जो चाहें लेवे ॥ अगम भरा दरिया है उस में जो कि नाब हित से खेवे ॥ भव सागर के पार हो जाय तो वो दरशन देवे ॥ बनारसी उस दरख्त को एकांत में सेवा से सेवै ॥ क्या ताकत है कोई गरज रा भेद बलजा देवै ॥ फूले फलें और दे पदिलावे भरा रहै निशिदिन अंजल ॥ किसी शाख में लगे हैं सेव किसी में शीता फल ॥५॥

ब्रह्म बीज और त्रैगुण शाखा गुण पल्लव हैं भरे इये हम हरी हरी कर हरे जी ॥ ऊपर भूल बीच में डाली तले वृक्ष के डाला ॥ बना तन अदाय बद रंग लाल जी ॥ मन माली रखवाली कर्ता रहे सदा खुश हाल ॥ देखता रंग रंग के ताल ॥ काम क्रोध मद लोभ मोह अहंकार से रहते परे हुये हम हरी हरी कर हरे जी ॥१॥ सरजीवन जल से सीचा इस निराकार देह में ॥ आनक रस्टि के ऊपर रमे जी ॥ फले फूल बदल जब अपने शील पुत्र पर स्थल में ॥ अब इस में मुक्त फूल फल जमे जी ॥ राम कृष्ण गोपाल दमोदर नारायण रम भरे ॥ हुए हम हरी हरी कर हरे जी ॥२॥ क्षिमा छाल है वृक्ष के ऊपर बैठे कुहके मोर ॥ बोलते तत्व शब्द घन घोर जी तोते मैना लाल हैं पक्षी संपूर्ण चहुं ओर ॥ मोज में अप

ने सब सरवीरजी ॥ आपी पैदा होय और वाः आपी पैदा करै ॥ हुए हमरी हरीकर हरेजी ॥३॥ परमारथ की चले पवन शीत लठंडी साया ॥ वृक्षमें अपार है माया जी ॥ नेम धरम हित चित्त संजम से इसको उपजाया ॥ आपसमें आपी आप समाया ॥ बनारसी कहै ए से छन्द को गाये सुने सो तरे हुए हम हरी हरी कर हरेजी ॥४॥

मामेरी है आदि कुमारी पिता हमारे जती ॥ वोह जीते रहे वो होगई सतीजी ॥ ब्याह हमारा हुआ नहीं और सुत उपजे हैं पांच ॥ विना जिव्हा से बेद ले वाचजी ॥ रहे शत दिन अग्नि में उनको कभी न आवे आंच ॥ नवी झूठ न बोले सांचजी ॥ उन पांचों की एक स्त्री उसकी यह हुई गती ॥ वो जीते रहे वो होगई सतीजी ॥ ॥१॥ एक मेरे पुत्रो है उसका पती न करता भोग ॥ लिया उनवा लय नसे जोगजी ॥ उस पुत्री के अनेक सुत रहे सब से बना वियोग ॥ न उसको हर्ष न उसको शोगजी ॥ अपने खसम के आगे ही जल गई इसमें झूठ नहीं रती ॥ वो जीते रहे वो होगई सतीजी ॥२॥ और मेरा एक भ्राता है वो सदा रहे खुशहाल ॥ कि उसको कभी न खावे कालजी ॥ उसके भी थी एक स्त्री सुन्दर रूप विशाल ॥ न सोई कभी पुरुष के नालजी ॥ एक दिन बैठे वे उसने भी कर ली यही मती ॥ वो जीते रहे वो होगई सती जी ॥३॥ पार-वती ने शिव के जी ने जलाया अपना अंग ॥ मचा फिर न नाम-उसके संगजी ॥ शिव ने ज्ञान ध्यान लिया हुवा रंग के बीच कुरं ग ॥ ज्ञान रहे बनारसी के संगजी ॥ मेरे ख्याल का और भेद है मनि समझो पार्वती ॥ वो जीते रहे वो होगई सती ॥ ४ ॥

बरसना गद्दी पर नूरे ॥ कलयुग में एक फकीर बाबा

नानक शाह पूरे ॥ धरो गुरू नानक का ध्याने ॥ भरें अटल भंडार तेरे और घट में शाने ॥ कि उनको तीन लोक जाने ॥ मन्था टेको सीस नवावे हिन्दु मुसल्माने ॥ लगाई पासे ॥ संतों की लेना अर्दासे ॥ गद्दी का अचल परकासे ॥ मनोरथ मनके करो पूरे ऋद्धि सिद्धि नौनिद्धि खजाने भरदो मामूरे ॥ बरसता गद्दी पर नूरे ॥ १ ॥ कि उनको धावे नरनारी ॥ जम के संकट काट करें भवसागर के पारे ॥ हुवा गुरू नानक अवतारे ॥ पीर फ़कीरों में जाहिर में उनका चमत्कारे ॥ तजा संयोगे ॥ किया पूरी जुक्त से जोगे ॥ लगे मोहन भोगे ॥ थिरकती इन्द्र की वी हूरे ॥ दरवाज़े पर नौबत रूड़ती नित बजते है तूरे ॥ बरसता गद्दी पर नूरे ॥ २ ॥ गड़े गुरू नानक के भंडे ॥ पूरी तपस्या तपसे जिन के हाल अखंडे ॥ तेज है जग में अखंडे ॥ सात द्वीप पर महिमा की रति छाग ई-नवखंडे ॥ उन्हीं की माया ॥ करो जन अपने पर दाया ॥ दुष्ट करो चकनाचूरे ॥ सहाय हो संतों पर करो दुख दालिद्दूरे ॥ बरसता गद्दी पर नूरे ॥ ३ ॥ अजब गद्दी का परतापे ॥ ऐसा जोग जोग से इन्द्रासन कांपे ॥ पाप संताप नहीं व्यापे ॥ अलख रूप धरि आप समाये आपी में आये ॥ लगाई धुनी ॥ निर्गुण की ज्योति भये पूनी ॥ जिन सृष्टि रची बिन धूनी ॥ कला साहब के हाजूरे ॥ सात द्वीप नवखंड में रोशन उनका जाहूरे ॥ बरता गद्दी पर नूरे ॥ ४ ॥ कला नानक की है सवाई ॥ मक्के में नबी साहब को अज़मत दिखलाई ॥ गये हज करने को भाई ॥ हजरत के सिरहाने पांव करके सोग रहे जाई । मुसल्मान आये ॥ हिन्दू को देख घबराये ॥ काफिर काफिर कह धाये ॥ नबी को या यह-

मंजूरे ॥ पांवफेर मक्के की तरफ़ से किसका मक़दूरे ॥ ब
रसता गद्दी पर नूरे ॥ ५ ॥ अजब मढ़ी की तासीरे ॥ हिन्दू
गुरू करजाने माने मुसलमान पीरे ॥ दीन दोनों का जाही
रे ॥ ऐसी हुए गुरू नानक पंथी जग में फकीरे ॥ कटे सब
अपराधे ॥ चौरासी आसन साधे ॥ है इनमें जोग के याधे
भोग में आधे भरपूरे ॥ कौन कौन से आसन सब के नाम
खोलके हुरे ॥ बरसना गद्दीपर नूरे ॥ ६ ॥ कहीं गुरू नान-
क की बानी ॥ जो नर पावै सुनै छुटै जगबंधन से प्रानी ॥
भगवती प्रसन्न महारानी ॥ माईं स्याम परदयाल मार लिये
कइ एक अभिमानी ॥ जेर किये रिंदे ॥ भीरन चुनू के फन्दे ॥
कहीं देवी सिंह कड़ी बन्दे ॥ स्यान है जिनका मशहूरे ॥ क-
हारव्याल नानक शाह का सुनह ऐ हुजूरे ॥ बरसना गद्दीपर
नूरे ॥ ७ ॥ छोड़ सलतनत का गुमान कुछ बेतन सर
दारी में है ॥ खाक सार अरे दिल मज़ा खाक मारी में है ॥ श
हा को है बड़ा फिक्र सल्तनत का बदले घटते हैं ॥ कहीं ना
मारे कहीं से भागे के पीछे हटते हैं ॥ माल खजाना जमा कि
या हर जगह से दौलत खटते हैं ॥ लोभ में डूबे कभी नहीं ना
म वेर विकारटते हैं ॥ आप लड़े अरू फोज़ लड़ावें मारे का
टें काटते है ॥ तावे उम्र तक मर्दों वो धूरकी रस्सी वटते हैं ॥
शबोरोज़ हरएक वनहका दुखदुनियां दारी में है ॥ खाक
सार हो अरे दिल मजा खाक सारी में है ॥ ८ ॥ दिले रना मदुनि
यां में दिलादिलबर की इश्कियारी जो करे ॥ हरेक चश्म भर-
हे शरमासा खाकसारी जो करे ॥ रुतबा इज्जत का बुलंद ज-
हान में आशक आहुज़ारी जो करे ॥ जो चाहे सो करे दिल ९
नूवासे दिल दारी जो तुभसे में कहूं उसे तू चहेना ॥ हरदम

हरसायद उसकीयादमें रहना॥ गरफेंक देय दरियामें तुझे
तू बहना॥ और देके हाथ कोगई दावन गहना॥ होलाखब
ज़रके सदमें दिलमें दिलपर सहना॥ पर आफ कभी न-
हीं अपनी जबांसे कहना॥ जब जानूंगा मैं है आशकसा
नरतू॥ होगा उसका दीदार इश्क को कर तू॥ २॥ सुन व-
यां मेरे दिलवर की दिलदारी का॥ वोह कभी तौर नहीं
कौरे जफा कारी का॥ मिलगया मजा दमको उसकी या
रीका॥ चश्मोंमें नशा है उसी की मय प्यारी का॥ क्या हाल
कहूं मैं उसकी तरहदारी की॥ वो: गुल मालिका फूल गु-
लगुलशन क्यारी का॥ कर इश्क आशको में होजा अफ
सरतू॥ होगा इसका दीदार इश्क को करतू॥ ३॥ उस गु-
लका रोशन इस जहानमें नूर है॥ और अर्शो कुर्शके बीच
मे खिला हैजूर है॥ जिसगुलके नूरसे बने मलायक हूर है॥
उस दिलवर का आशक करनामजकूर है॥ आशक तो
आशकी में रहता वो चूर है॥ मय वहदत का आशा की गर-
बै सुरूर है॥ कहै बनारसी चल उस दिलवरके घरतू॥ होगा
इसका दीदार इश्क को कर तू॥ ४॥

तुझ गुल को देख से गुल गुल बदन पै खाते गुल
सारे॥ तरह देख करते री वो तरह तरह तरह देगई प्यारे
॥ बड़े बड़े सरदार झुकामें सरते रे सरके आगे॥ दर्शन खा
तर खड़े दुर्वेश तेरे दरके आगे॥ दिलवर सो। से पड़ा तड़
फता है तुझ दिलवर के आगे॥ हाल हमारा हुवा वे हाल
सितमगर के आगे॥ शेर ॥ ॥ ॥

जुल्फका रहै जुल्फ तेरीया कि यह जुल्मात है
मह बी है अखतर बी है जिसपर अंधेरी रात है॥

करैं ॥ मिस्ल परदा कदम बोसहो यार अफ्काकारी जो करै ॥ रजामें
राजा हुवा दिल अवजनाव कारी जो करै ॥ माहो फलक पे रोश
न उसकी फरमाबरदारी में हैं ॥ खाकसार हो अरे दिल मजा
खाकसारी में है ॥ २ ॥ अपने तईं रंज हो तो बला से और कि-
सी को राहत हो ॥ इस्से वेहतर कोई नहीं बात अगर कुछ
हिम्मत हो ॥ जो अपने तईं हकीर समझे दो जहान में इज्जत
हो ॥ मिसाले गिल के बनार है तो उस गुल से उलफत हो ॥ बात
के ऊपर तर्क करै गर लाख तरह की न्यामत हो ॥ कदम
क़दम पर शुक्र है अशारत हो या उशरत हो ॥ वसूल की लज्जित
से ज्यादा कुछ लुत्फ इन्तजारी में है ॥ खाकसार हो अरे दिल
मज़ा खाकसारी में है ॥ ३ ॥ जलवा हुस्न का खिला जहांन में
मग़र किसी ने जाना नहीं ॥ जान में अपने है जाना और किसी
ने जाना नहीं ॥ मये मुहब्बत में हूं मस्त मैं मुझसा कोई मस्ता
ना नहीं ॥ उसी के ऊपर किया दिल निसार मैं दीवाना नहीं
॥ बनारसी के सब इकसां हैं अपना और बिगाना नहीं ॥
सही यह रहे और मतलब चुस्मगलत छंदगाना नहीं ॥ क-
हैं बिश्वम्भर नाथ मेरा दिल उसकी यादगारी में है ॥ खाक
सार हो अरे दिल मजा खाकसारी में है ॥ ४ ॥

दिल नहीं आशकी के करने से डरतू ॥ होगा उसका
दीदार इश्क को करतू ॥ है जहां में अव्वल इश्क इश्क में
जाने ॥ ना पैदा इसके मतलब को क्याजाने ॥ दीदार जी
उसका करना दिल पर ठाने ॥ उस दिलवर के दर की ख़ाक
को छाने ॥ आशकी कर आशक फिरैं जैसे दीवाने ॥ मय
वहदत की पीके रहते मस्ताने ॥ अय दिल भर मेरे आशक
हो उस पर तु ॥ होगा उसका दीदार इश्क को करतू ॥ १ ॥ अय

रिल ॥ मांगे से मैं मांगता हूं एक जरासी बात है
जाने दे राहे अदमों हमको देनी जात है
नाज उठावो नाज़ तेरा सीमा बहुपरि मारे ॥ तरह देखकर
तेरी वो तरह तरह देगई प्यारे ॥ १ ॥ पेशानी थे हमें वी पेशा
नी का जहर नजर आया है ॥ चीने जबीं का वो जलवा चीनसे
नजर आया ॥ चश्मच चश्म हुए जब से वह सोल नूर नजर-
आया ॥ जिसकी नज्ज़ खी से जलता वोः कोह नूर नजर आया
॥ शेर ॥
अबनूका तेरे अबरू तवा बड़ा शमशीर से
और पलक तेरी मुझे पल पल में मारे तीर से
है वोः सुरमा सुरमा लड़ता है हर एक वीर से
हमन हे तलवार है कातिल तेरी तहरीर से
कौ तू जिसे धार वो हू अपने सर पर चलवाये आरे ॥ तरह
तरह देखकर तेरी वो तरह तरह देगई प्यारे ॥ २ ॥ शीरीं स-
खुन आपका शीरीं शखुन को भूलगया ॥ लब को देखकर
लाल कालिब ॥ औरयमन को भूलगया ॥ गला देखकर
आशक का दिल गला वतन को भूलगया ॥ शीने का वो है
निशाना लगा मैं मन को भूलगया ॥ ० ॥ शेर ॥ ० ॥
अदों से मैं तेरी बेंाकर अदों हुए मेरे दिलवर
गैरेरुतबेने रुतबे को दिया रुतवा बहुत बेहतर
वो भोले पन से तू दिल को वो भोले है तू जलवेगर
भुला वा देके मुझको क्या भुलावे औरु खे अनवर
तेरा वो आलम देखके कुल आलम अपना तन मन वारे ॥
तरह देखकर तेरी वोः तरह तरह देगई प्यारे ॥ ३ ॥ जोदे खे जोब
न तेरा जोवन वन में दे सन फिरै ॥ जान तुझै जो देखलें वो आप्रा

ग्रावावे जान फिरें ॥ चान आपकी यही कि जिसपर कुल आये क कुर्वान फिरें ॥ जान आपकी देख कर परेशान गिलमान फिरें ॥ शेर ॥ नजरदेखे जो तेरी वोः नजर बंद होके कसजाये

और देखे नाक तेरी तो दम उसका नाक में आये

जो देखे तिल तेरा का तिल तो दिल फिर उसका घबराये

और देखे मुंह तेरा फिर मुंह वोः अपना किसको दिखलाये

देखने तेरे रुक भौर फार रुचे भी तो फेरले रुख मारे ॥ तरह देख कर तेरी वो तरह तरह दे गई प्यारे ॥ ४ ॥ कदको देखके दियानकद निकलगया सबकद साहब ॥ पेट देखकर पड़गये लपेट में उलफ तके अब ॥ तनये तन मनुवारिके तनहा फिरता हूं रोजो शब ॥ दबको तेरे देख हम दुनियां से होगये वेदब ॥ ( शेर ) ॥

तेरी उसरान ने राना किया है रा और तह वाला

मैं पांअं बावले रेपा कोंनू सरना पासे है आला

वो तलवा है तेरा जिसने कतल वागे सेकरडाला

और नाखूं देखने तेरे बोना खूंका भरि पिये प्याला

बनारसी ने जान नज़र की जब वो मारे नज्जारे ॥ तरह देख कर तेरी वो तरह तरह दे गई प्यारे ॥ ५ ॥

गुलन दाम आफत मामखूरे जसन मय कता है हुसन ॥ जिसके झलक से फलक पे शाम सो कमर दोनों रोशन ॥ हर गुल के तई अदा दिखाता चला चमन मे तीरो फिगन ॥ बुलर बिस्मिल वेताब हुऐ मुरगाने चमन ॥ गुल गुलरान मे गनचा रंग वह रंग हुवा वरगे शोसन ॥ आशक शेदा फिरे वे जवान बन बन के हिरन ॥ दामें इश्क पेचा की तरह से हुस्न पेलटके है नागन ॥ आईने में जुल्फ नहीं है यह हलब में मुश्के खुतन ॥

